

# कडोगू ने अपनी ज़िंदगी बदली

**Author:** Godfrey Mishomari
**Illustrator:** Ayoub Makotha
**Translator:** Arvind Gupta

storyweaver Community

पठन स्तर २

मेरा नाम कडोगू है. पिछले साल,
मैं अपनी कक्षा में अंतिम स्थान पर आया.

मेरे सहपाठी मुझ पर हँसे और
उन्होने कहा कि मैं हमेशा ही
फिसड्डी रहूँगा.





हमारी टीचर ने कहा,
"कडोगू, तुम ज़रा इस बारे में सोचो कि तुम कक्षा में अंतिम स्थान
पर क्यों आए?"



मैंने बहुत सोचा.
मैं आखिरी स्थान
पर क्यों आया?

मैंने अन्य छात्रों का
अवलोकन किया और
ध्यान से देखा कि वे
क्या करते हैं.

अहा!

वे सब किताबें पढ़ते हैं.
वे सब नोट्स लेते हैं.
वे सब खूब पढ़ाई
करते हैं!



मैंने अपनी माँ से कहा,
"माँ, मैं कक्षा में बेहतर
करना चाहूँगा."

"तुम ज़रूर बेहतर
*कर सकते* हो, कडोगू,"
मां ने कहा.

"तुम्हें बस अपना समय
संतुलित करना होगा. तुम्हें
पढ़ाई के लिए,
खेल के लिए, और घर
में मदद के लिए, सब के
लिए समय मिलेगा."

उस शाम, मैंने अपनी पुस्तकों
को उठाया और उन्हें ध्यान से पढ़ा.

मेरी बहन ने भी पढ़ाई में
मेरी मदद की.






माँ ने कहा, "तुम किताबें पढ़ो, अपना होमवर्क करो, और अपने शिक्षकों से सवाल पूछो ताकि वो तुम्हारी मदद कर सकें."



मैंने जितना अधिक पढ़ा, उतना ही मेरे पढ़ने के कौशल में सुधार आया.

मैंने अपने दोस्तों, मटाटा और जेनी के साथ कड़ी मेहनत भी जारी रखी.

जब मेरे दिमाग़ में कुछ सवाल आए तो
मैने हिम्मत जुटाकर उन्हें टीचर से पूछा.

टीचर मेरी प्रगति से
खुश नज़र आए.

"तुमने बढ़िया किया है
कडोगू!" उन्होंने कहा.





फिर एक दिन, कक्षा
में हमारी परीक्षा हुई.
जब परिणाम सामने आए,
तो अब मैं कक्षा
में अंतिम स्थान पर
नहीं था.

**"हुर्रे!"**



मैं क्लास में सबसे खुश लड़का था.

"तो ... मैं यह कर सकता हूं," मैंने खुद से कहा.

अब मैंने पहले से भी ज्यादा मेहनत करने का फैसला किया!



जब साल ख़त्म हुआ
तो  टीचर ने सब बच्चों
के रिज़ल्ट पढ़े.

मटाटा तीसरे नंबर पर.
जेनी दूसरे नंबर पर.

पहले नंबर पर कौन?



"पहला है ... कदोगूओ!"



शिक्षक ने मुझे पुरस्कार में
कुछ किताबें और एक बस्ता दिया.

"कडोगू, क्या तुम अपने दोस्तों से कुछ
कहना चाहोगे?" उन्होने पूछा.

"ज़रूर! मैंने कहा. “अगर चाहें तो आप
भी और बेहतर कर सकते हैं.  मैं कभी
पूरी क्लास में आखिरी नंबर पर था. अब,
मैं प्रथम आया हूँ. यह सब इसलिए संभव
हुआ क्योंकि मैंने कड़ी मेहनत की और
अपने दोस्तों की मदद ली.”



जब मैं घर गया, तो माँ ने मेरा खुश चेहरा देखा. वो तुरंत समझ गयीं कि मैं कोई अच्छी खबर लाया हूँ.

"कडोगू, तुम इतना मुस्कुरा क्यों रहे हो?" उन्होने पूछा. "क्या तुम मुझे कुछ बताना चाहते हो?"

“हाँ, मैं अपनी कक्षा में प्रथम आया हूँ! मेरा अच्छा नया बस्ता देखो! किताबें भी देखो! अब से मैं हमेशा कड़ी मेहनत करूंगा.”

## Story Attribution:

This story: कडोगू ने अपनी ज़िंदगी बदली is translated by Arvind Gupta . The © for this translation lies with Arvind Gupta, 2020. Some rights reserved. Released under CC BY 4.0 license. Derived from: 'Kadogoo Changed His Life', by Magdalena Cooper . © Room to Read , 2015. Some rights reserved. Released under CC BY 4.0 license. Based on Original story: 'Kadogoo Afanya Mabadiliko', by Godfrey Mishomari . © Room to Read , 2015. Some rights reserved. Released under CC BY 4.0 license. This story may have intermediate versions between the root and parent story. To see all versions, please visit the links.

## Images Attributions:

Cover page: Three boys reading a book, by Ayoub Makotha © Room to Read, 2015. Some rights reserved. Released under CC BY 4.0 license. Page 2: Students in a class, by Ayoub Makotha © Room to Read, 2015. Some rights reserved. Released under CC BY 4.0 license. Page 3: Woman addressing some students, by Ayoub Makotha © Room to Read, 2015. Some rights reserved. Released under CC BY 4.0 license. Page 4: Boy standing in a room full of students, by Ayoub Makotha © Room to Read, 2015. Some rights reserved. Released under CC BY 4.0 license. Page 5: Woman and a boy talking to each other, by Ayoub Makotha © Room to Read, 2015. Some rights reserved. Released under CC BY 4.0 license. Page 6: Two boys reading books, by Ayoub Makotha © Room to Read, 2015. Some rights reserved. Released under CC BY 4.0 license. Page 7: Woman and a boy making a mutual promise, by Ayoub Makotha © Room to Read, 2015. Some rights reserved. Released under CC BY 4.0 license. Page 8: Students in a class reading a book, by Ayoub Makotha © Room to Read, 2015. Some rights reserved. Released under CC BY 4.0 license. Page 9: Old man scolding a boy, by Ayoub Makotha © Room to Read, 2015. Some rights reserved. Released under CC BY 4.0 license.

# कडोगू ने अपनी ज़िंदगी बदली

(Hindi)

कडोगू अपनी कक्षा में शुरू में एकदम फिसड्डी था. पर उसे पता था कि वो बेहतर कर सकता था. कडोगू एक तेज़ छात्र बनने के लिए बताओ क्या करेगा?

This is a Level 2 book for children who recognize familiar words and can read new words with help.